न्स्वधा ऽ अभिवहन्ति ॥ ७ ॥ मध्वाहुतयो ह वा ऽ एतान्देवानां यदनुशासनानि विद्यावाको वाक्यमितिहासपुराणं गाथा नाराशंस्यः स य ऽ एवं विद्वाननुशासना विद्या वाको वाक्य मितिहास पुराणं गाथा नाराशंसीरित्य हरहः स्वाध्यायमधीते मध्वाहुतिभिरेव तद्देवाँस्तर्पयति त ऽ एनं तृप्तास्तर्पयन्ति योगक्षेमेण प्राणेन रेतसा सर्वात्मना सर्वाभिः पुण्याभिः सम्पद्भिर्घृत कुल्या मधु कुल्याः पितॄन्स्वधा ऽ अभिवहन्ति॥८॥

---

पुस्तक मिलने का पता—
लालताप्रसाद प्यारेलाल कसेरे
मुरादाबाद.

॥ परमात्माजयति ॥

# धर्म्मसन्ताप

मुरादाबाद निवासी

**जगन्नाथदास संकलित**

जिसको

**शिवलाल गणेशीलाल ने**

**अपने "लक्ष्मीनारायण" प्रेस**

**मुरादाबाद में**

छपवाकर प्रकाशित किया

सन १९०८

॥ ओ३म् ॥

॥ परमात्मा जयति ॥

# धर्मसन्ताप

आगया अब घोर कलियुग, धर्म्म को सन्ताप है।
पुण्य का अंकुर मिटा, विकसित जहां तहां पाप है॥
नाम तो सत्यार्थ है, और उस में मिथ्या लाप है।
हाय ! विद्वानों ने भी, स्वीकार की चुप चाप है॥ १ ॥

पूर्व ऋषि मुनियों ने जो कुछ, धर्म का निर्णय किया।
कलियुग के अज्ञों ने उसे, मिथ्या ही मिथ्या कह दिया॥
सत्य को विध्वस करके, क्या खलोंने यश लिया।
जिसने बढाया असत् को, चिरकाल वह फिर नहिं जिया॥२॥

सृष्टि के आरम्भ में, ब्रह्मा हुए विख्यात हैं।
(वेद) ब्राह्मण उपनिषत्, इतिहास में यह बात है॥
अग्नि वायु की कथा, स्वामी जी का उत्पात है।
अज्ञता उनकी है इस में, या कोई यह घात है॥ ३ ॥

एक स्त्री को लिखा, दश मर्द से करना नियोग।

३ वेदद्वार प्रकाश देखो॥

गर्भिणी भी पर पुरुष से, चाहे तो भोगे ये भोग ।
हो पति परदेश में, स्त्री करे औरों से योग ।
स्वामी जी की बुद्धि पर, रोवें न क्यों विद्वान लोग ॥ ४ ॥
होम करना मांससे, देखो लिखा सत्यार्थ में ।
और गो वध की लिखी है, आज्ञा सत्यार्थ में ॥
मांस भक्षण की भी की, पुष्टि वृथा सत्यार्थ में ।
देखले अपने गुरू की, अज्ञता सत्यार्थ में ॥ ५ ॥
मांस भोजन की हो पुष्टि, है प्रबल कलिका प्रताप ।
लोप है सत्कर्म का, और प्रकट है सर्वत्र पाप ॥
सज्जनों के हृदय में, अष्ट प्रहर है येही ताप ।
आर्य कहलाकर करें हैं, धर्म का क्यों नाश आप ॥ ६ ॥
सब मनुज सब देश में स्त्री ग्रहण का है विचार ।
वर्णसंकर होगया, वर्जित नहीं भंगी चमार ॥
ऐसे उपदेशों से बतलाओ, तो क्या होगा सुधार ।
हास्य वैदिक धर्मका, तुमने किया है सब प्रकार ॥ ७ ॥

४ ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका पृष्ठ २१४ दूसरे सत्यार्थ का पृष्ठ ११०—११९ देखो । ५ पहले सत्यार्थ का पृष्ठ ४५ तथा पृष्ठ ३०२ = ३०२ । ६ समाज का एक दल पुष्टि करता है । ७ दूसरे सत्यार्थ का पृष्ठ ९७ देखो ॥

आध मन घी से मृतक का, लिखतेहैं वह दाह कर्म्म।
और नहीं तो डालना, मुरदे का है जंगल में धर्म्म ॥
चील कउवे खावेंगे, हा! आर्य्यों का मांस चर्म्म।
बुद्धिमानोंको तो ऐसा, कहने से आती है शर्म्म ॥ ८ ॥
भस्म को मुरदे की, बाग और खेतमें डलवाइये।
ख्वाह माता और पिता के, पिण्ड का बनवाइये ॥
वेद में यह कहां लिखाहै, हम को भी बतलाइये।
जो नहीं पावे, तो अपने मन में ही शरमाइये ॥ ९ ॥
वेद के अतिरिक्त पुस्तक, सत्य जो नहीं जानते।
सो दिखावें वेद में, इसको जो हैं वे मानते।
सत्य तो यहहै, कि जो नहीं सत असत् पहिचानते।
धर्म्म के विपरीत सब से, युद्ध हैं वे ठानते ॥ १० ॥
वेदमें हैं किस जगह, दिखलाये सोलह संस्कार।
सिद्धकर सम्यक् उन्हें, तूने लिखा है जिस प्रकार ॥
संहिताओं ही से कर, बलिवैश्वसन्ध्या का विचार।
सत्यकी जय है सदा, झूठ की है सर्वत्र हार ॥ ११ ॥
नाम जिस कन्या काहो, पर्वत नदी या वृक्ष पर।

८ पहिली संस्कारविधि पृष्ठ १४१
९ दूसरी संस्कार विधि पृष्ठ १५०

त्याग उसका क्यों लिखा, स्वामी ने तेरे बुद्धि वर ॥
वेद की आज्ञा है ऐसी, या है इस में युक्ति नर ।
क्या बुराई इस में आई, कहिये तो कुछ सोचकर ॥१२॥
वेद में जो सर्व सम्मत हो, तुझे स्वीकार है ।
तो कुरान इंजील तुझ को, वेद के अनुसार है ॥
१३ तेरा बस नास्तिकता, का प्रकट भण्डार है ।
जो कोई ऐसा कहे, वह बुद्ध का अवतार है ॥ १३ ॥
भूमिका में है तेरी, वेदोत्पत्ति का प्रकार ।
फिर कहा उनको अनादि, बस इसी पर कर विचार ॥
स्वामी जी की बुद्धि पर, छाया था कैसा अन्धकार ।
कुछ विरोध उन को न सूझा, अज्ञता की थी ये मार ॥१४॥
शूद्र के सुत में जो होवे, कर्म उत्तम वर्ण का ।
और उत्तम वर्ण का सुत, शूद्र सम हो वे पदा ॥
उनका हो बदला ये है, स्वामी की तेरे आज्ञा ।
सोचले मन में कि आयेगी, विपत्ति इससे क्या ॥ १५ ॥
आचमन कफ पित्त की, शान्ति को बतलाई दवा ।
मार्जन से नष्ट हो, भय नींद अरु आलस्य का ॥

१२ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ८०। १३ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ३८२
१४ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका पृष्ठ ९-२७। १५ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ८९

हो न केशों का पतन, है इस लिये बन्धन शिखा।
वाह क्या तेरे गुरु ने, की है अद्भुत व्याख्या ॥ १६ ॥
होम का फल वायु शुद्धि, स्वामी ने तेरे लिखा।
सत्य है उसका कथन, तो मन्त्र पढ़ना है वृथा।
सोच तो बलिवैश्व का, ठट्ठा उड़ाया उसने क्या,
लोप सत्कर्मों का बस, करना उसे स्वीकार था ॥१७॥
पाप बिन भोगे नहीं छुटता, है यह कहना अशुद्ध।
हैं वचन उन के ही ग्रन्थों में, अनेक इस के विरुद्ध ॥
सत्य के निर्णय की हो इच्छा, तो कीजे वाक् युद्ध।
लेख को क्यों देखकर, मेरे वृथा होता है क्रुद्ध ॥ १८ ॥
पहले सब ग्रन्थों में अपने, मुक्ति सुख अक्षय लिखा।
छागया अज्ञान तब, गाने लगे उलटी कथा ॥
शुभ अशुभ कर्मों का जिनके, नाश सम्यक् होचुका।
क्यों उन्हें बन्धन में डालेगा, पुनः परमात्मा ॥ १९ ॥
जेलखाना और फांसी सम, लिखा मुक्ति को हा !
नास्तिकता इस से बढ़कर, और बतलाओ है क्या ॥

१६ पंचमहायज्ञविधि पृष्ठ ६-४-५ तथा दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ४०।१७ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ४१ पहला सत्यार्थ पृष्ठ ४९।१८ दूसरासत्यार्थ पृष्ठ ३२२ तथा २७८।१९ मुक्तिप्रकाश देखो

जो नरक और स्वर्ग से, कोकों को भी नहीं मानता।
अज्ञता उसकी छुपाने से, छुप क्योंकर भला ॥ २० ॥
वह है ईसाई की सदृश, जिसने कटवाई शिखा।
तो शिखा छेदन की दी, क्यों आपही ने आज्ञा ॥
सब के उपवासों को जब, सत्यार्थ में झूटा कहा।
क्यों लिखे उपनयन में, उपवास फिर तूने बता ॥ २१ ॥
शूद्र तक को तो नमस्ते, का कथन स्वीकार है।
और नमःशिव के लिये, कहना बुरा आचार है ॥
स्वामी जी महाराज का, प्रत्यक्ष बाम विचार है ॥
वेद के विपरीत उनका, सर्वथा व्यवहार है ॥ २२ ॥
ग्रन्थ भाषा में हैं जितने, जो हैं सब मिथ्या भला।
तो तेरे स्वामी की भाषा, सत्य हो कैसे दता ॥
सत्य तो यह है कि है, सत्यार्थ झूटा सर्वथा।
हमने उसकी सैकड़ों, तुझको अशुद्धी दीं दिखा ॥ २३ ॥

---

२० दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ २४१ तथा ५९०। २१ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ३७९ तथा २५८ और पहिली संस्कारविधि पृष्ठ ४८ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ४१२ पहिली संस्कारविधि पृष्ठ ५६ में देखिये। २२ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ३४६ यजुर्वेद अध्याय १६ में नमः शिवाय लिखा है। २३ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ७१

हो असत मिश्रित जो सत्, वह सत्य है जब विषसमान ।
तो तू अपने स्वामी का, सबलेख अनादरणीय मान ॥
उस के ग्रन्थों में तुझे, स्वीकार हैं अनृत निदान ।
छोड़दे अब सर्वथा उनको जो है तू बुद्धिमान् ॥ २४ ॥
आठ रात्री कहते हैं निन्दित जो गर्भाधान में ।
छागया अज्ञान कैसा स्वामी जी के ज्ञान में ॥
अर्थ मनु के श्लोक का भी जो न आया ध्यान में ।
फिर बता कैसे कहूं उसको भला विद्वान में ॥ २५ ॥
सृष्टि के गत शेष वर्षों की जो कुछ गणना लिखी ।
दो करोड़ और लाख उनसठ से अधिक है वो कमी ॥
वेद की शाखाओं में भी है अशुद्धि वेद ( ४ ) की ।
स्वामीजी महाराजकी क्याही विलक्षण बुद्धि थी ॥ २६ ॥
वाहरे गणितज्ञ तुज को धन्य कहिये बार बार ।
दिन लिख सौ वर्ष के जो तीन लाख और साठ हजार ।
बुद्धिमानों सत असत् का कीजियो सम्यक् विचार ।
स्वामी जी की पुस्तकों में तो अशुद्धि हैं अपार ॥ २७ ॥

---

२४ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ७१ । २५ पहिली संस्कार-विधि पृष्ठ १३ । २६ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका पृष्ठ २३–२४ दूसरा सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ २८७ । २७ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ २४०–२४१ ।

भागवत् में है कहां ? पृथ्वी को राक्षस लेगया ।
और प्रह्लाद अक्रूर की भी गाई है झूटी कथा ॥
रोहिणीको भार्य्या बलदेव जी की लिख दिया ।
ऐसे गप्पी के कथन पर हो भला विश्वास क्या ॥ २८ ॥
चार वेदों में कहां है मंत्र गायत्री बता ।
जो तू सच्चा है तो चौथे वेद में मुझ को दिखा ॥
है नहीं छांदोग्य में यह मनु श्रुति का पता ।
रत्न सन्यासी को दे ऐसा कहां मनु ने कहा ॥ २९ ॥
वेद और वेदांग के पांडित्य का अभिमान था ।
जीवों की उत्पत्ति लिखी यहां तक उन्हें अज्ञान था ॥
स्वामीजी को सत् असत् का कहिये कुछभी ध्यान था ।
नह तो साधु थे उन्हें श्वान और कृष्ण समान था ॥ ३० ॥
जैनियों ने विष दिया शंकर को यह मिथ्या लिखा ।
और शिव मंदिर में है चुम्बक की भी झूटी कथा ॥
शूद्र था जान श्रुति यह कैसा अनृत लिख दिया ।
है प्रकट छांदोग्य मे तेरे गुरू की अज्ञता ॥ ३१ ॥

---

२८ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ३३३ तथा ३३४ पहला सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ १०७ । २९ पञ्चमहायज्ञविधि पृष्ठ २६ फिर पहला सत्यार्थ पृष्ठ १४७ और दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ १९९ । ३० पहला सत्यार्थ पृष्ठ २३२ । ३१ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ २८७-३१९-३३६

जो किसी पृथ्वी की परिधी उस में भारी भूल है ।
तेरे स्वामी का कथन सिद्धांत के प्रतिकूल है ॥
घूमना भूमी का जो उसने लिखा निर्मूल है ।
जो कि है वेदज्ञ उन के हृदय में यह शूल है ॥ ३२ ॥
साम में इय माझे द्वादश श्रुति दिख लाइये ।
ब्राह्मणस्य विजानतः किस वेद में है बताइये ॥
हैं मंत्र इत्यादि कहां ऋग्वेद में समझाइये ।
मेरे सन्मुख बात झूठी भूल कर न बनाइये ॥ ३३ ॥
भागवत की है नहीं हेमाद्रि में कुछभी कथा ।
देखकर उस ग्रंथ को संदेह तू अपना मिटा ॥
बोपदेव ऐदेव श्री जयदेव का भ्राता न था ।
मद्य में दोनों का हमने लिख दिया पूरा पता ॥ ३४ ॥

३२ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ४६० देखो । सिद्धान्तशिरोमणि गोलाध्याय दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ २२८ सिद्धान्तशिरोमणि गोलाध्याय में भूरचला स्वभावत लिखा है अथर्ववेद में ध्रुवा पृथ्वी ऐसी श्रुति है ॥

३३ पहली संस्कारविधि पृष्ठ ३१ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ १२६ पहली संस्कारविधि पृष्ठ ३१

३४ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ११९

पश्च विषे श्लोक सुश्रुत के शरीर स्थान में।
लिखते हैं स्वामी जी कहिये ज्ञान या अज्ञान में॥
किस लिये फूला फिरै है तू वृथा अभिमान में।
आके मेरे सामने कर बात कुछ मैदान में॥ ३५॥
दूध घी बकरे का स्वामी ने जो तेरे लिख दिया।
सृष्टि क्रम विपरीत कहिये यह कथन कैसा किया॥
ऐसे अज्ञानी का होकर शिष्य क्यों अपयश लिया।
छाग का घी दूध किसने जगत् में खाया पिया॥ ३६॥
स्वामी जी को भांग पीने का बहुत अभ्यास था।
मन में जो आया लिखा कब सत् असत् का पास था॥
क्या उन्हें सद्धर्म का करना कहीं उपहास था।
स्यात् कलि महाराज का उनके हृदय में वास था॥३७॥
घुस गये स्वामी जी जिस में है वह नंदी गण जहां।
सत् असत् का उनके निर्णय चल के अब करलो वहां॥
है बड़ा आश्चर्य्य हमको बस यही मित्रो यहां।

३५ दूसरा सत्यार्थ पृष्ठ ४६
३६ यजुर्वेदभाष्य अध्याय २५ मंत्र ४३ के पदार्थ में॥
३७ देखो दयानन्दजीवनचरित्र दलपतरायकृत पृष्ठ ५८ से ६० तक॥

मूर्ति पाषण की में पोल ऐसा है कहां ॥ ३८ ॥
रीछ ने खाने को स्वामी जी के मुँह खोला था जब।
आये थे दो कोश से उन के सहायक वन में तब ॥
है ये सम्भव या असम्भव कोई बतलाये तो अब।
जानलो गप्पाष्टक स्वामी की बातें गप्प सब ॥ ३९ ॥
मूर्ति पूजक के आदर का निरादर कर दिया।
वर्ष पैंतालीस तक इह अन्न से किस के जिया ॥
जिन को गोवध करते देखा उनसे ही सीधा लिया।
तूही कह स्वामी ने तेरे काम यह कैसा किया ॥ ४० ॥
नाम में उस के दया थी और दया से हीन था।
नाम को सन्यास था और धन में मन लवलीन था ॥
नाम का वैदिक था पर वह वेद के न अधीन था।
सत्य का निर्णय न था मत उसका तेरह तीन था ॥ ४१ ॥
दे मेरी बातों का उत्तर जिसको कुछ अभिमान हो।
दूर जिस से स्वामी जी महाराज का अज्ञान हो ॥
छोड़दे झूठे गुरू को जो कि बुद्धिमान हो।

३८ उक्त जीवनचरित्र पृष्ठ ६०
३९ उक्त जीवनचरित्र पृष्ठ ६१-६२
४० उक्त जीवनचरित्र पृष्ठ ६५ तथा ३७-३८

पक्षपात और हठ दुराग्रह पर न जिसका ध्यान हो ॥४२॥
हठ दुराग्रह छोड़कर सद्धर्म्मही में प्रीति कर ।
प्रीति कर भगवान से शिष्टों की अपने रीति कर ॥
रीति कर सत्शास्त्र की प्रतिकूल से तू भीति कर ।
भीतिकर अन्याय से तनमन से निशिदिन नीतिकर ॥४३॥
बस जगन्नाथ अब शरण परमात्मा की लीजिये ।
रात दिन तन मन से अपने ध्यान उसका कीजिये ॥
है महा विष असत् उसको दूर से तज दीजिये ।
सत्य रूपी अमृत ही को प्रीतिपूर्वक पीजिये ॥ ४४ ॥

इति.

# विज्ञापन ।

आजकल अपने और दूसरे के ग्रन्थों का सत्य झूठ बातों का यथावत् निर्णय किये बिनाही प्राय लोग दयानंदी समाजों में प्रविष्ट होकर सत्यसनातनधर्म्म को समूल नष्टभ्रष्ट कररहे हैं यद्यपि ये लोग विद्वानो के सन्मुख सर्वत्र पराजय को प्राप्त होतेहैं परंतु अज्ञों को अपने वाक्जाल में फांसकर धर्म्म की बड़ी हानि करते हैं अतएव इन

लोगों से अपने धर्म्म की रक्षा चाहनेवाले सत्पुरुषों को मेरेविचारमें यह उपाय करना आवश्यक है, कि दयानंद के ग्रन्थों का शास्त्र विरुद्ध झूठी बातोंको सम्पूर्ण हिन्दुओं पर सम्यक् प्रकट करदें जिस से कोई सनातनधर्म्माव-लम्बी अपने श्रेष्ठ मत से विमुख न होवै और उनलोगों की झूठीबातों का यथोचित उत्तर देसकैं हमने चिरकाल से इसीहेतु दयानंद के खण्डन की प्रायः छोटी २ पुस्तकें मुद्रित कराई, कि सब लोग दयानंद के शास्त्र-विरुद्ध और महाअशुद्ध लेखोंको जानजावैं जिससे फिर कोईअपने मत को त्यागकर उनकी झूठी बातों मे न फँसै यदि सम्पूर्ण धर्म्मसभाओं के मंत्री वा सभासद तथा और धनी धर्मात्मालोग दो दो चार चार रुपये की पुस्तकें मँगाकर अपने २ नगर में फइलाते तो अवश्य कुछ न कुछ लाभ होता परन्तु किसीने इधर ध्यान ही न किया उक्त पुस्तकों के छपाने मे हमारा प्रयोजन धन कमाना नहीं है किन्तु मुख्य तात्पर्य यही है,कि सब लोग सत्यासत्य का यथार्थ निर्णय करके सत्शास्त्रानुसार मतको स्वीकार और प्रतिकूल का तिरस्कार करें इसी कारण हम समस्त धर्म्म रक्षक महाशयों की सेवा में निवेदन करते हैं, कि जो महाशय हमारे नीचे लिखे हुए पुस्तकों में से जिस

पुस्तक को चाहे आप छपवावें और जहां तहां फ-
हलावें धर्मसभाओं में सैकड़ों रुपया वार्षिकोत्सवों
में निष्फल उठता है धनी लोग सहस्रों रुपया विवाहादि
उत्सवों में वृथा उड़ादेते हैं यदि २ महाशय दश दश
बीस २० रुपये की इस प्रकार की पुस्तकें आप मुद्रित
कराके वा हम से मँगाकर बांट दिया करैं तो अतिलाभ
हो सिद्धान्त यही है, कि दयानन्द खण्डन की छोटी २
पुस्तकों का नगर २ में प्रत्येक मनुष्य को देखना और
अपने पुत्र पौत्रादि को पढ़ाकर सम्यक् समझा देना
अत्यावश्यक है यदि हमको बीस सज्जन पुरुष ऐसे धर्म-
रक्षक उदार मिलजावैं, कि हम जो पुस्तक आगे को
मुद्रित करावें वे महाशय उस की पचास ५० प्रति लेलेवैं
तो हम छपाने मे एक मास के भीतर लागत के अनुसार
मूल्य पर देदेवेंगे सम्पूर्ण धर्मसभाओं तथा धर्मरक्षक
सत्पुरुषों को चाहिये, कि इन पुस्तकों को आप छपवा
कर वा हम से मँगाकर सर्वत्र फहलावें धर्म को बढावें
और अधर्म को हटावें ॥ प्रायः स्थानों में मुसल्मान
लोग सत्यसनातनधर्मपर मिथ्याआक्षेप करके अज्ञ
लोगों को बहकाते हैं उन के खंडन में श्री मुन्शी इन्द्र-
मणी विरचित किताबों का फहलाना उपकारी है. इति ॥

# मनुस्मृति ।

## मानव धर्मशास्त्र-मनुसंहिता ।

( सम्पूर्ण १२ अध्याय )

मूल अन्वयांक और मेधातिथि सर्वज्ञ नारायण-कुल्लूक राघवानन्द-नन्दन और रामचन्द्र कृत संस्कृत व्याख्या उपरोक्त छै टीकों के अनुसार भाषाटीका सहित अतिउत्तम चिकने कागज पर बम्बई टाइप में छपी है सुंदर कपड़े की जिल्द सहित का मूल्य १) तथा पुट्ठे की जिल्द ॥।=) डाकव्यय ।) पृ०

## सनातनधर्म्मदर्पण

सनातनधर्म मण्डन और दयानन्द मत खण्डन का अपूर्व पुस्तक २९० पृष्ठका पुस्तक का मू० ॥।)

दयानन्दहृदय )॥

दयानन्दकीबुद्धि )।

पुस्तकें मिलने का पता-

## शिवलाल, गणेशीलाल

"लक्ष्मीनारायण" प्रेस-

मुरादाबाद.

ॐ श्रीहरि:

परमात्मा जयति

# दयानन्दहृदय

मुरादाबाद निवासी-

प० जगन्नाथदास सङ्कलित

जिसको

(ऋ० कु०) प० रामस्वरूप शर्म्मा ने

सनातनधर्म छापाखाना

मुरादाबाद में छपवाया

धर्मसभायें और धर्मात्मा लोग इसे आप छपावें वा १) सैकड़ा यहां से मँगाकर सर्वत्र फैलावें धर्मार्थ बाटनेवालों को ७) की हज़ार प्रति देंगे और एक हज़ार के खरीदारोंका नाम टाइटिल पर छापदेंगे, परन्तु आवश्यकता से १६ दिनपहिले सनातनधर्मप्रेस मुरादाबाद के नाम पत्र भेजनाचाहिए

ॐ श्रीगणेशाय नमः

# दयानन्दहृदय

प्राणाय नमो यस्य सर्वमिदं वशे। यो भूतः सर्वस्येश्वरो यस्मिन् सर्वं प्रतिष्ठितम्॥

प्रकट होकि दयानन्द सरस्वती ने अपने ग्रन्थो मे सर्वथा वेदादि सत्शास्त्र विरुद्ध महा अशुद्ध और निन्दित लिखकरके धर्मको निर्मूल करना चाहा है देखो सत्यार्थ प्रकाश मुद्रित सन् १८७५ के पृष्ठ ४५ मे मासादि पदार्थोसे होमकरना लिखाहै पृष्ठ १२९ मांसके पिण्ड देने मे कुछ पाप नहीं पृष्ठ १४८ गायको गधी की समान लिखा उसको घासजल भी दुग्धादि प्रयोजन के वास्ते देना अन्यथा नहीं पृष्ठ १७१ यज्ञके वास्ते जो पशुओ की हिंसा है सो विधि पूर्वक हनन है। पृष्ठ ३०२ कोई भी मांस न खाय तो जानवर, पक्षी, मत्स्य और जलजन्तु इतने हैं उनसे शत सहस्र गुने होजावें फिर मनुष्यों को मारनेलगें और खेतों मे धान्यही न होने पावे फिर सब मनुष्यों की आजीविका नष्ट होनेसे सबमनुष्य

नष्ट होजायें । पृष्ठ ३०३ जहां २ गोमेधादिक लिखेहैं वहां २ पशुओं में नरोंका मारना लिखाहै-और एक बैलसे हजारहां गैया गर्भवती होती हैं इससे हानिभी नहीं होती- और जो वंध्या गाय होती है उसको भी गोमेध मे मारना लिखाहै-क्योंकि वंध्या में दुग्ध और वत्सादिकों की उत्पत्ति नहीं होती । पृष्ठ ३९९ पशुओं को मारने में थोड़ासा दुःखहोता है परन्तु यज्ञ मे चराचर का अत्यन्त उपकार होता है ॥

ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका पृष्ठ २१४ विवाहित पतिके मरने वा रोगी होनेसे दूसरे पुरुष वा स्त्रीके साथ संतानोंके अभाव में नियोग करे तथा दूसरे को भी मरण वा रोगी होने के अनन्तर तीसरे के साथ करले इसी प्रकार दशवें तक करने की आज्ञा है इसीप्रकार पुरुष के लिये भी विवाहित स्त्रीके मरजाने पर विधवा के साथ नियोग करनेकी आज्ञाहै और जब वहभी रोगी हो वा मरजाय तो सन्तानोत्पत्ति के लिये दशम स्त्री पर्य्यन्त नियोग करलेवे दूसरीवारके छपे सत्यार्थ प्रकाश का पृष्ठ २६ श्रीगणेशायनमः ०००० शिवायनमः सरस्वत्यैनमः नारायणायनमः इत्यादिको वेदविरुद्ध और मिथ्या लिखा इससे पूर्व उक्तनामोंको परमात्माके नाम सिद्ध किया पृष्ठ ८८ मुखादि अंगों से ब्राह्मणादि उत्पन्न होतेतो

उपादान कारण के सदृश ब्राह्मणादि की आकृति गोलमाल कुम्भाकृति के समान होती यह लेख महाअज्ञताका है पृष्ठ ८९. ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रों की कन्याओं की सोलहवे वर्ष और पुरुषो की पच्चीसवें वर्ष विद्या सभा से परीक्षा होकर जो लड़के लड़की गुणकर्मानुसार जिस२ वर्ण के योग्य हो उस २ से बदला दिये जावें और गुणकर्मानुसार ही उनके विवाह हों धन्य ! भला विवाहानन्तर स्त्री पुरुषोंके गुण कर्म अन्यवर्ण के योग्य होजावे तो क्या किया जावे ! पृष्ठ ०३ विवाह के निमित्त कन्या और कुमारों के फोटो तथा जन्म चरित्र कन्याओंकी अध्यापिका और कुमारों के अध्यापको के पास भेजे जावेंगे जिनके गुण कर्म स्वभावानुसार जिस२ के साथ जिस २ का विवाह होना योग्य समझें उस२पुरुष और कन्या का प्रतिविम्ब और इतिहास कन्या और वरके हाथ मे देवे और कहे कि इसमें जो तुम्हारा अभिप्रायहो सो हमको विदित करदेना जब उन दोनो का निश्चय परस्पर विवाह करने का होजाय ००० जो वे दोनों अध्यापकों के सामने विवाह करना चाहें तो वहां, नहीं तो कन्याके माता पिताके घरमें विवाह होना योग्य है ००० भद्र पुरुषो के सामने उन दोनों की आपस में बातचीत शास्त्रार्थ कराना

और जो कुछ गुप्त व्यवहार पूछें सो भी सभा में लिख के एक दूसरे के हाथ में देकर प्रश्नोत्तर कर लेवें पृष्ठ ९७ उत्तम स्त्री सब देश तथा सब मनुष्यों से ग्रहण करे—पृष्ठ ११८ और ११९ जब पति सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ होवे तब अपनी स्त्री को आज्ञा देवे कि हे सुभगे सौभाग्य की इच्छा करनेहारी स्त्री तू मुझ से दूसरे पति की इच्छा कर क्योंकि अब मुझ से सन्तानोत्पत्ति की आशा मत करे। वैसे ही स्त्री भी जब रोगादि दोषोंसे ग्रस्त होकर सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ होवे तब अपने पति को आज्ञा देवे कि हे स्वामी आप सन्तानोत्पत्ति की इच्छा मुझ से छोड़कर किसी दूसरी विधवा स्त्रीसे नियोग करके सन्तानोत्पत्ति कीजिये। विवाहित स्त्री जो विवाहितपति धर्म्मके लिये परदेश गया हो तो आठवर्ष, विद्या और कीर्ति के लिये गया होतो छः वर्ष, और धनादि कामनाके लिये गया होतो तीनवर्ष तक वाट देखके पश्चात् नियोग करके सन्तानोत्पत्ति करले—जब विवाहित पति आवे तब नियुक्त पति छूटजावे। जो पुरुष अत्यन्त दुःखदायक हो तो स्त्री को उचित है कि उसको छोड़ के दूसरे पुरुषसे नियोग कर सन्तानोत्पत्ति करके उसी विवाहित पति के दायभागी संतानोत्पत्ति करलेवें पृष्ठ १२० गर्भ

बती स्त्री से एक वर्ष समागम न करने के समय में पुरुष वा स्त्री से न रहाजाय तो किसी से नियोग करके उसके लिये पुत्रोत्पत्ति करदे । पृष्ठ १०४ ईश्वर को त्रिकालदर्शी कहना मूर्खता का काम है इस के विरुद्ध आर्याभिविनय के पृष्ठ ८ तथा ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के पृष्ठ ७६ में आप ईश्वर को त्रिकालदर्शी लिखा पृष्ठ २५८ उष्ण देश हो तो सब शिखा सहित छेदन करा देना चाहिये क्यों कि शिर में बाल रहने से उष्णता अधिक होती है और उस से बुद्धि कम होजाती है इस के विरुद्ध पृष्ठ ३७९ में यज्ञोपवीत और शिखा को छोड़ मुसलमान ईसाइयों के सदृश बन बैठना व्यर्थ है। यज्ञोपवीत और शिखा का त्याग तो स्वामीजी आप कर बैठे थे पृष्ठ २६३ द्विज लोग शूद्र के हाथ की बनाई रसोई खावें पृष्ठ २६६ यह राजपुरुषों का काम है कि जो हानि कारक पशु वा मनुष्य हों उनको दंड देवें मारण भी वियुक्त करदें उनका मांस फेकदें अथवा कोई मांसाहारी मनुष्य खावे तो भी संसार की कुछ हानि नहीं—शेर भेड़िये और मनुष्य का मांस कौन मनुष्य खाते हैं ? पृष्ठ ३४५ एकादशी का उपवास लिखने वाले को कसाई लिखा और पहली संस्कार विधि के पृष्ठ ५६ में यज्ञोपवीत कराने वाले को आप तीन

दिन उपवास करने की विधि की पृष्ठ ३४९ ओं नमः शिवाय इस मंत्र का उपदेश करने वालों को वाममार्गियों के समान निंदित लिखा और यह मंत्र यजुर्वेद में प्रत्यक्ष है।

सम्वत् १९३३ की छपी संस्कार विधि पृष्ठ ११ जो चाहे कि मेरा पुत्र पंडित, सदसद्विवेकी, शत्रुओं को जीतने वाला स्वयं जीतने में न आने वाला, युद्ध मे गमन हर्ष और निर्भयता करनेवाला, शिक्षित वाणी का बोलने वाला, सब वेद वेदाङ्ग विद्या का पढ़ने और पढ़ाने तथा सर्वायु का भोगने वाला होय वह मांस युक्त भात को पकाकर पूर्वोक्त घृतयुक्त खाय। पृष्ठ ४२ अजा के मांस का भोजन अन्नादि की इच्छा करने वाला तथा विद्या कामना के लिये तित्तिर का मांस भोजन करावे। पृष्ठ ४८ कर्णवेध अलंकार धारण के लिये कान को विंधना। पृष्ठ १४१ मृतक के शरीर प्रमाण बराबर घी और कर्पूर चन्दनादि सुगन्ध साथ लेले—न्यून से न्यून बीस सेर घी अवश्य होना चाहिये इतना भी घृतादि न होय तो न गाड़े न जल मे छोड़े और न दाह करे किंतु दूर जाके जंगल में छोड़ आवै। पृष्ठ १५० मृतक के भस्म और अस्थि को भूमि मे गाड़ देवें अथवा बाग वा खेत में डाल देवें। उन के ग्रंथों में प्रायः ऐसे ही शास्त्र तथा लोक विरुद्ध लेख भरे हैं

जिन से स्पष्ट प्रकट होता है कि दयानन्दसरस्वती सर्वथा वैदिक धर्म कर्म को नष्ट और जगत् को भ्रष्ट ही करना चाहता था--उसने होम का फल वायुशुद्धि । संध्या में शिखाबंधन का प्रयोजन बाल न बिखरना, तथा आचमन से कफ पित्त की शांति, मार्जन से निद्रा और आलस्य का दूर होना, यही आशय लिखा है ऐसे लेखों से उसका आन्तरीय अभिप्राय यही जाना जाता है कि लोग इन कर्मों को निरर्थक जानकर छोड़देवैं । वह स्वर्ग नरक और देवताओ को भी नहीं मानता उसने अज्ञों को जाल मे फांसने के निमित्त बड़ाभारी छल कपट यह किया है कि अपने ग्रंथों मे प्राय: वेदादि सत्शास्त्रो के वचन लिखकर उनका भाषार्थ सर्वथा मन माना स्वकपोल कल्पित शास्त्र विरुद्ध लिखदिया है चारों वेदों की ११३१ शाखाओ मे से केवल चार संहिताओं ही का मंतव्य बताया ऋषि मुनियों के ग्रंथों में वेदविरुद्ध होने का झूटा दोष लगाया भागवतादि पुराणों पर मिथ्या आक्षेप किये उनके नाम से स्वेच्छानुकूल निज कपोलकल्पित इतिहास लिख दिये । मुक्ति को जेलखाना और फांसी के समान ठहराया श्री वेदव्यास महर्षि के वचन को वेदविरुद्ध बतलाया अपने परस्पर विरुद्ध लेखों पर ध्यान न था सम्भव और असंभव का ज्ञान न

था वेदभाष्य रचा तो ऐसी असमंजस कपोल कल्पित रचना की कि जो कोई बुद्धिमान् उसके भाष्य को सत्य जाने तो वेद से श्रद्धा रहित होजावे सर्वथा अशुद्ध है और पदार्थ से भावार्थ विरुद्ध विद्वानों ने चिरकालपर्यन्त उसके मिथ्या लेखोंपर कुछ ध्यान न दिया और उसका छल कपट साधारण लोगों पर सम्यक् प्रकट न किया अतएव संस्कृत विद्या से अनभिज्ञ धर्म कर्म के त्यागी प्राय: लोग उसके अनुयायी होगये और जगह २ समाजें स्थापित करके सत्य सनातन धर्म के विरुद्ध व्याख्यान करने लगे तब तो प्राय: धर्म के प्रेमी सत्पुरुषों ने धर्म की हानि जान दुःख मान उन के खण्डन में अनेक ग्रन्थ निर्माण करके मुद्रित कराये और जगह २ धर्म्म सभायें स्थापित हुई यद्यपि अद्य पर्य्यन्त धर्म्म सभाओं में इतनी शिथिलता है कि सम्पूर्ण सभासद् उनके खण्डनीय ग्रन्थों का अवलोकन न करने के कारण उनके जालरूप, धर्म्म नाशक, अधर्म्मवर्द्धक, शास्त्रविरुद्ध, महा अशुद्ध लेखों को यथोचित नहीं जानते परन्तु अनेक महाशय ऐसे हैं कि जो वेदादि सत्शास्त्रों के वास्तविक अभिप्राय और छलियों के छल कपट रूप मिथ्या लेखों को सम्यक् जानते हैं और स्वधर्म्मरक्षार्थ सर्वत्र सत्य का मण्डन और असत्यका खण्डन

करते हुए फिरते है उन विद्वानों के सन्मुख कोई दयानन्दी दयानन्द के लेखों का समाधान करने को स्थित नहीं होता किंतु भागने वा धोखा देने से जीत होती होतो ऐसा ही करना अपने गुरुके इसी अधर्म्मरूप मिथ्या लेख से काम निकालते हैं अथवा यह कहने लगते है कि दयानन्दजी भी मनुष्यथे मनुष्यमे भूल होती ही है उनके असत्य लेख से हमं कुछ कामनहीं हम तो सत्य वातको मानते है परंतु उनका यह कथन सर्वथा धोका देना है-वे लोग दयानंद को महार्षि मानते है और उसके अधर्म्मरूप लेखों को धर्म्म जानते हैं-उनको दयानंद लिखित वेदादि सत्शास्त्रविरूद्ध सर्वथा अशुद्ध असमञ्जस और अयुक्त लेख स्वीकार है और ऋषि मुनियों के सद् ग्रंथों का तिरस्कार-वे लोग दयानन्द लिखित वेदविरूद्ध नियोगादि पाप रूप कर्म्मो का प्रत्यक्ष उपदेश करते हैं अधर्म्म की वृद्धि और धर्म्मको निःशेष करते है मुसलमानों और ईसाइयों को आर्य बनाते है आर्यधर्म्म को धूलि मे मिलाते हैं उनके इत्यादि महा अधर्म्म कर्म्मोंको देखकर संशय है कि जिस समय समाजगण अधिक बढ़ जायगा तो यह लोग अपने गुरू के लेखानुसार नियोगादि कुकर्मों का प्रचार भी प्रत्यक्ष करेगे मांसभक्षण की पुष्टिकर्त्ता समाजियों का एक दल तो होहीगया यदि वह

दल प्रबल होजायगा तो आर्यों में गोवधादि महा पातकभी होने ही लगैंगे हा ! कलिकाल बाल्यावस्था ही मे अपनी पूर्ण वीरता दिखाने लगा सज्जनों के हृदय कँपाने लगा-हे महाशयों यदि अपने धर्म की रक्षा चाहो तो इन लोगो से सर्वत्र खान पान इत्यादि समस्त सम्बन्ध का त्याग करो-वे लोग कहते हैं कि यदि हमको जातिवाले छोडदेंगे तो हम सम्पूर्ण समाजी लोग अपनी एक पृथक् जाति बना लेंगे-अभी इससे हमारी विशेष हानि नहीं परन्तु ऐसे ही दशबीस वर्ष हमारा इन लोगों के साथ पूर्ववत् संबंध रहा तो निःसंदेह बड़ी हानि होगी-दूसरा यत्न यह भी अवश्य कर्त्तव्य है कि सम्पूर्ण धर्मसभायें दयानन्द रचित ग्रंथो की शास्त्रविरुद्ध बातो को समस्त लोगों पर सम्यक् प्रकट करती रहै और प्रत्येक सभा को दयानन्द खंडन की छोटी २ पुस्तकें नागरी तथा उर्दू की आप छपवाकर वा हमसै मंगाकर प्रत्येक मनुष्य को लागत के अनुसार देनी चाहिये जिससे सबको उनके मत का सम्यक् वृत्तांत प्रकट हो धनीलोग यथाशक्ति इसप्रकार की पुस्तकें विना मूल्य बांटें तो उनको लोक मे यश और परलोक मे पुण्य की प्राप्ति हो ॥

ॐ श्रीहरिः

# दयानंदी यजुर्वेदभाष्यका

## नमूना ।

पृष्ठ ३८०हेजगदीश्वरमैं और आपपढने पढानेहारे दोनों प्रीतिके साथ वर्त्तकर विद्वान् धार्मिकहों कि जिससे दोनोंकी विद्यावृद्धि सदा होवे इति,स्वामीजी के विचार में ईश्वर पूर्ण विद्वान् और धार्मिक नहीं है धन्य? पृष्ठ४४५ हे जगदीश्वर ! जिसकारण आप–सुख दुःखको सहन करने और करानेवाले है इति, दयानन्दजी ने ईश्वरको सुख दुःखका भोगी भी मानालिया पृष्ठ ५०० हे शिष्य ! मैं तेरे जिससे मूत्रोत्सर्गादि कियेजाते है उस लिंगको पवित्र करता हूँ तेरे जिससे रक्षा कीजाती है उस गुदइन्द्रियको पवित्र करता हूँ इति, यह लेख सर्वथा मिथ्या और असमंजस है । पृष्ठ ६३५ ईश्वर कहता है कि हे ( इन्द्र ) सब सुखो के धारण करनेहारे(शूर)हम लोगों को सवजगहसे भय रहित कर इतिस्वामीजीकी बुद्धि ने ईश्वरको भी भयमान करदिया पृष्ठ ६७५ गृहस्थजनों को चाहिये कि इसप्रकारका प्रयत्नकरें कि जिससे तीनों अर्थात् भूत भविष्यत् और वर्त्त-

मानकाल में अत्यंत सुखी हों इति। ऐसा कौन प्रयत्न है जिससे भूतकाल में सुख हो पृष्ठ १२०८ जो पुरुष अपनी विवाहित स्त्रीको छोड अन्य स्त्री के निकट जावे वा स्त्री दूसरे पुरुषकी इच्छा करै तो वे दोनो चोरके समान पापी होते है पृष्ठ १३१३ अपनी स्त्री को छोड अन्य स्त्री की इच्छा न पुरुष और न अपने पति को छोड़ दूसरे पुरुष का संग स्त्री करै इति उक्त लेख से नियोग सर्वथा वेदविरुद्ध है पृष्ठ १३६३ जो जंगल में रहनेवाले नीलगाय आदि प्रजा की हानि करे वे मारनेयोग्य है इति, यह प्रकट हिंसाकर्म की आज्ञा है पृष्ठ१३०६ जो स्त्री अविनाशी सुख देनेहारी इति मुक्ति सुख को तो विनाशीमान बैठे और स्त्री को अविनाशी सुख की देनेहारी स्वीकार किया धन्य ! पृष्ठ १६०८ हे पते वा स्त्री तू ००० मेरे नाभि से ऊपर को चलनेवाले प्राणवायु की रक्षाकर मेरे नाभिके नीचे गुदेन्द्रिय मार्गसे निकलने-वाले अपानवायु की रक्षाकर इत्यादि। यहलेख सर्वथा निरर्थक है पति वा स्त्री क्या रक्षाकरसकतेहै पृष्ठ १४१२ पीठसे बोझ उठानेवाले ऊँट आदि के सदृश वैश्य तू इत्यादि सर्वथा गप्प और वैश्यों की पूर्ण निंदा है पृष्ठ १५७० पूर्णयुवावस्था की प्राप्ति मे कन्याओं की पुरुष और पुरुषो की

कन्या परीक्षाकर अत्यन्त प्रीति के साथ चित्त से परस्पर आकर्षित होके अपनी इच्छासे विवाह कर इत्यादि शास्त्र विरुद्ध ईसाइयोंका अनुसरण है पृष्ठ १६१८ आम्रादि वृक्षों को काटने के लिये वज्रादि शस्त्रो को ग्रहणकर इति, आम्रादि वृक्षो के काटने की आज्ञादेना स्वामीजी की वुद्धिका नमूना है धर्मात्मा लोग तो आम्रादिके वागलगाते है और उन से संपूर्ण मनुष्य आति सुखपाते है पृष्ठ १६८० हे सुअरके समान सोनवाले राजन इत्यादि राजा की निंदा है। पृष्ठ१७७०सभापति आदि को योग्य है कि शूरवीर स्त्रियो की भी सेना स्वीकार करे इति जो लोग इस आज्ञा को अनुचित न जानें वे अपनी स्त्रियोंका युद्धविद्या सिखावें और सेनामें भरती करावे पृष्ठ २०५० जो इस संसार में वहुत पशुवाला होम करके हुतशेष का भोक्ता वेदवित और सत्य क्रिया का कर्त्ता मनुष्य होवे सो प्रशंसा को प्राप्त होता है इति इससे अधिक हिंसा कर्म की आज्ञा क्या होगी? अध्याय२१ पृष्ठ ७४ (छागस्य) वकरा आदि पशुओंके वीचसे लेने योग्य पदार्थ का चिकना भाग अर्थात् घी दूध आदि इति वकरे का घी दूध सर्वथा असंभव है यदि कोई कहै कि— स्वामीजी ने वकरी लिखाहोगा यंत्रालय की भूल से वकरा

लिखागया तो अशुद्ध है क्योंकि ( छागस्य ) पद की व्याख्या है जो कि बकरहीं का वाचक है बकरी का नहीं। अध्याय २१ पृष्ठ ८० वट आदि वृक्षों के तृप्ति करानेवाले फलों को प्राप्त हो इति क्या दयानन्दी महाशय वटवृक्ष के फलों को तृप्ति करानेवाले और उनकी प्राप्ति को उत्तम मानते हैं? अध्याय २१ पृष्ठ ९८ शरीर में स्तनों की जो ग्रहण करने योग्य क्रिया है उनको धारण करो इति ऐसे लेखों से वेदकी महिमा है वा निंदा? अध्याय २१ पृष्ठ १०५ सुन्दर फलोंवाला पीपल आदि वृक्ष इति, पीपल के फलों को सुन्दर कहना दयानन्द जी ही का काम है। अध्याय २१ पृष्ठ ११५ प्राण और अपान के लिये ( छागेन )-छेरी आदि पशु से वाणी के लिये मेढासे परम ऐश्वर्य के लिये वैलसे भोग करै इति, ऐसे उपदेशों से वेदकी महिमा है वा निंदा? अ० २४ पृष्ठ ३३१ तथा ३३२ हे मनुष्यो! जैसे पक्षिओं के गुण जानने वाला जन मुर्गा उल्लू पक्षियों नीलकंठ पक्षियों मयूरों तथा कबूतरों को अच्छे प्रकार प्राप्त होता है वैसे इनको तुमभी प्राप्त होओ-जो मुर्गा आदि पक्षियों के गुणो को जानते हैं वे सदा इनको बढ़ाते है इति गुरुजी की आज्ञानुसार शिष्यों को उल्लू आदि का पालना और बढ़ाना भी आवश्यक है अ० २७ पृष्ठ ५३४ हे सत्य के रक्षक जमाई के तुल्य वर्त्तमान

आश्चर्यरूप कर्म करनेवाले बहुत बलयुक्त विद्वान् इति यह लेख युक्त है वा अयुक्त अध्याय २८ पृष्ठ ६१२ हे मनुष्यो जैसे बैल गौओं को गाभिन करके पशुओं को बढ़ाता है वैसे गृहस्थ लोग स्त्रियों को गर्भवती कर प्रजा को बढ़ावें इति इस लेख मे गोत्रादि का विचार भी न रहा पशुवत् व्यवहार की आज्ञा दी धन्य ? अध्याय २९ पृष्ठ ७०१ माता के तुल्य सुख देनेवाली पत्नी को प्राप्त हो इति क्या पत्नी भी माता के तुल्य सुख देने वाली होती है ? । अध्याय ३० पृष्ठ ७८३ हे परमेश्वर सांप आदि को उत्पन्न कीजिये इति ऐसा मूर्ख जगत् में कोई न होगा जो सांपों की उत्पत्ति के लिये परमेश्वर से प्रार्थना करै यह स्वामी जी के वेदभाष्य का नमूना है सत्यार्थप्रकाश सन् १८८४ के पृष्ठ ४६१ में लिखा है कि एक हंडे मे चुड़ते चावलों मे से एक चावल की परीक्षा करने से कच्चे वा पक्के है सब चावल विदित होजाते हैं ऐसे ही इस थोड़े से लेख से सज्जन लोग बहुत सी बातें समझलेंगे बुद्धिमानों के सामने बहुत लिखना आवश्यक नहीं दयानन्द जी के खंडन में हमने प्रायः पुस्तक छपाये हैं सज्जन लोग उनको देखें और आप छपाकर प्रचार करें ।

जगन्नाथदास मुरादाबाद

ॐ श्रीहरिः

# नवीनमतसमीक्षा

अर्थात्

## नए मज़हब की छानबीन

जिसको

मुरादाबादनिवासी

मु० जगन्नाथदास ने रचा

और

प० रामस्वरूप शर्म्मा ने

सनातनधर्म प्रेस में

छपवाकर प्रकाशितकिया

सम्वत् १९६३

कीमत दो पैसे, परन्तु धर्मार्थ बाटने के लिए इकट्ठी एकसौ से अधिक खरीदनेवालो को एक रुपए की एकसौ दीजाती हैं

परमात्मा जयति

# नवीनमतसमीक्षा

लगाये मन तो बस हरिसे लगाये जिसका जीचाहे ।
झुकाये शिर तो बस हरिको झुकाये जिसका० ॥
सुनाये तो कथा हरि की सुनाये जिसका जी० ।
जो गाये गीत तो हरि का ही गाये जिसका० ॥
अनृतवादी के अनृत को मिटाये जिसका० ।
सनातनधर्मकी जय जय मनाये जिसका० ॥
हुआ एक मत नया जारी फसे हैं उसमें नर नारी ॥
उजाड़ें धर्मकी क्यारी बचाये जिसका० ॥
लिखी हैं पुस्तकें हमने नये मत के जो खण्डन में ।
उन्हें सर्वत्र फहलाये छपाये जिसका० ॥

सत्यार्थ प्रकाश सन् १८८४ के लेख और पृष्ठांक

विजातीय भेद ईश्वर में नहीं माना है जो उसने ।
रहा फिर द्वैत मत कैसे बताये जिसका० ॥ २४ ॥
लिखे हैं रूप दिवुधधातु के जो उसने उभयपद में ।
उभय पदि धातु में उसको दिखाये जिसका० ॥ २९ ॥
जो भाषा ग्रंथ सब मिथ्या हैं तो सत्यार्थ इत्यादि ।

सभी मिथ्या हैं मन इनसे हटाये जिसका० ॥ ७१ ॥
नदी नक्षत्र वृक्षादि पै जिस कन्याकी संज्ञा हो।
निषिद्ध उस से विवाह क्यों है बताये जिसका० ।८०।
विभाग उस ने ही वर्णों का लिखा है कर्म और गुण से ।
व्यवस्था ये समाजों में चलाये जिसका० ॥ ८८ ॥
जो उसने कर्म और गुण से लिखा सन्तान का बदला
हमें वेदों में दिखलाये कराये जिसका० ॥८९ ॥
विवाह होने ही पती को लिखा ऋतुदान का देना।
कहां है शास्त्र का मत यह बताये जिसका० ॥९३॥
लिखा है सब मनुष्यों से कर स्वीकार नारी को।
तो क्यों भंगन चमारी हैं घिनाये जिसका० ॥९७॥
विवाह स्त्री पुरुष का जब लिखा है [illegible] वेदों में।
तो है विधवाविवाह अनुचित [illegible] जिसका० ॥ ११५ ॥
नियोग उसने बताया क्या प्रकट व्यभिचार कहलाया।
ये गठरी पापकी शिर पर उठाये जिसका० ॥
पति ग्यारह की विधि लिखकर पतिव्रत को डुबोया है।
कहां आशय है श्रुति का यह बताये जिसका० ॥ ११८ ॥
पति कर दूसरा प्यारी ये आज्ञा देके पत्नी को।
किसी से पुत्र उपजाये खिलाये जिसका० ॥ ११८ ॥
पति परदेश को जाये जने घर पत्नि सुत पीछे।
[illegible] भर्म की गुरु के कराये जिसका० ॥ ११९ ॥

भला कहीं गर्भिणी को भी कुवारा गर्भ होता है।
वृथा बातें कोई झूठी बनाये जिसका० ॥ १२० ॥
बचन है वह तो गीता(१)का जिसे वेदों का बतलाया।
जो हो शक्ति तो वेदों में दिखाये जिसका० ॥ १२६
लिखा है नाम से मनु के कि दें सन्यासियों को धन।
मनु में श्लोक वह आधा दिखाये जिसका० ॥ १३९ ॥
जो केवल वेद को माने करै लेख अन्य ग्रंथों से।
वह अज्ञानी है या ज्ञानी बनाये जिसका० ॥
लिखा सत्यार्थ में जो कुछ पता नहीं वेद में उसका।
न माने संहिताओं में दिखाये जिसका० ॥
दिखाये ढूंड के धनकी व्यवस्था हमको वेदों में।
विधि बलिवैश्व संध्या की बताये जिसका० ॥ १७१ ॥
कहां व्याख्यान वेदों में है सोलह संस्कारों का।
पता उनका वहां सम्यक् लगाये जिसका० ॥
कहें अश्मादि मूर्ति में लगाना चित्त का विदित ॥
वरन हड्डी में मन अपना लगाये जिसका० ॥ १८८ ॥
लिखा है व्यास ने परतंत्र जीवों को श्रुतिवल से।
स्वतंत्र उनको मृषा कोई बताये जिसका० ॥ १९२॥
अनंत होने में भी जीवों के जो झगड़ा करै झूटा।
हमें संख्या कहीं उनकी दिखाये जिसका० ॥

१ और वेदों में भी-ब्राह्मणस्य विजानत. इत्यादि

प्रथम सब से हुए ब्रह्मा लिखा यह मंत्र ब्राह्मण में ।
विरुद्ध इसके अनृत कोई चलाये जिसका० ॥
दिये हैं वेद ब्रह्मा ही को सब से पूर्व ईश्वर ने ।
श्रुति की व्याख्या झूटी बनाये जिसका० ॥ २०२ ॥
कहे जो अग्नि रवि वायु हुए हैं पूर्व ब्रह्मा से ।
लिखा सच्छास्त्र में ये ही दिखाये जिसका० ॥ २०२ ॥
लिखी शत पथ(१)में ब्रह्माजी से उन तीनों की उत्पत्ति ।
जनक से जन्य को पहिले बताये जिसका० ॥
ऋषि मुनियों ने ब्राह्मण मंत्र दोनो वेद माने हैं ।
विरुद्ध उनके मृषा बातें बनाये जिसका० ॥ २०५ ॥
मृषा लिक्खा है उसने यह नहीं इतिहास वेदों में ।
दिखाऊं संहिताही में वह आये जिसका० ॥ २०५ ॥
लिखे हैं नाम ऋषि मुनियों के वेदों में प्रकट सम्यक् ।
वृथा प्रत्यक्ष के विपरीत गाये जिसका० ॥ २०५ ॥
हो जिस पुस्तक में जिसका नाम पुस्तक उससे पिछला है ।
इसी सिद्धान्त पर चरचा चलाये जिसका० ॥ २०५ ॥
यजुः के भाष्य में उसने लिखा है स्वर्ण और(२) पीतल ।
ज़रा ध्यान इस तरफ़ कोई लगाये जिसका० ॥

---

१ शतपथ काण्ड ११ स इमांल्लोकानभितताप । तेभ्यस्तप्तेभ्यस्त्रीणि ज्योतींऽस्य जायन्ताग्निर्योऽयं पवते सूर्य ॥

२ देखो यजुर्वेद भाष्य अध्याय १८ मंत्र १३ का पदार्थ ।

वना है कव भला पीनल कोई निर्णय करै इसका ।
हुए वेद उस से भी पिछले ये गाये जिसका० ॥
पशु पक्षी औ वृक्षादिक लिखे हैं वेद में प्रायः ।
वस अव वेद उनसे भी पिछले वताये जिसका०
कुरुवंशी नृपोंतक की है गाथा संहिताओं में ।
करै कोइ सत्य का निर्णय तो आये जिसका० ॥
प्रथम सृष्टि मनुष्यों की जो तिव्वत में वह कहता है ।
लिखा वेदादि में येही दिखाये जिसका० ॥ २२४ ॥
अथर्वण वेद की श्रुति में ध्रुवा पृथ्वी को लिक्खा है ।
मृषा फिर घूमना उसका वताये जिस का० ॥२२८॥
कहीं मुक्ति से लौटआना नहीं लिक्खा नहीं लिक्खा ।
वृथा सत्शास्त्र केप्रतिकूल गाये जिसका० ॥२४०॥
रसोई का वनाना काम शूद्रों का वह लिखता है ।
कहार और नाई से वनवाये खाये जिसका ० ॥ २६३ ॥
मुसलमान और ईसाई वने हैं आर्या अव तो ।
उन्हें पास अपने विठलाये जिमाये जिसका० ॥
कहां लिक्खा है शंकर की हुआ मृत्यु का विष कारण ।
मृषा यूं दोष जैनों को लगाये जिसका० ॥ २८७॥
कथा चुंवक की भी मिथ्या लिखी है शिव के मंदिर में ।
हमें प्राचीन पुस्तक में दिखाये जिसका० ॥३१९ ॥
लिखे हैं मंत्र अघमर्षण के प्रायः संहिताओं में ।

नछूटें पाप विन भोगे ये गाये जिसका० ॥ ३२२ । ३७८ ॥
छूटे नहीं पाप विन भोगे तो मुक्तिही असंभव है ।
सकल अघजाथँ मनहरि सै लगाये जिसका० ॥
प्रल्हाद अक्रूर की गाथा में जो कुछ उस ने लिक्खा है।
कहीं नहीं भागवत में वह दिखाये जिस० ॥३२३॥ ३३४ ।
लिखाहै ग्रहण के निर्णय में उसने वाक्य जो छल मै ।
कहां है वह शिरोमाणि में वताये जिसका० ॥ ३३८ ॥
जनेऊ को तो उसने चिन्ह विद्या ही का माना है ।
वृथा शिशु और अज्ञों को पिन्हाये जिसका० । ३७०. ।
शिखा और सूत्र के त्यागी को ईसाई सदृश लिक्खा ।
तो क्यों लिक्खा शिखाकोभी मुंडाये जिस० ॥३७०.।२७८।
शिखा और सूत्र दोनो ही का त्याग उसने किया मित्रों।
कहूं उसको भला क्या मैं वताये जिसका० ॥
लिखा है वेदको जिसने अधर्म अग्राह्य और झूटा ।
उसे आचार्यकी पगड़ी वँधाये जिसका० ॥ ३८२ ॥
मृतक के दाहकी विधि जो वताई उसने वेदों की ।
कहां वेदों में है वह विधि वताये जिसका० ॥ ४७७ ॥
करण का सूर्य ( १ ) से होना असंभव जो समझता हो।

---

१ देखो महाभाष्य अध्याय ४ पाद १ का वार्तिक—सूर्याद्देवतायां चाप् वक्तव्य सूर्यस्यस्त्री सूर्या । देवतायामिति किमर्थम्। सूरी। सिद्धान्तकौमुदी में है । सूर्याद्देवता य चा व्वाच्य । सूर्यस्य स्त्री देवता सूर्या। देवतायां किम्। सूरी कुंती मानुषीयम्। कोषमें भी सूरी नाम कुंती ही का लिखा है ॥

वह भ्रम महाभाष्य से अपना मिटाये जिसका० ॥४९०॥
विना वेदों की आज्ञा के जो पानी ही नहीं पीते।
करें वे वेदही को सिद्ध आये जिसका० ॥
न माने वेद शाखाओं को जो हठ और दुराग्रह से।
वह शाखा भिन्न वेद अब अन्य लाये जिस० ॥५८७॥
जिन्हें माना है वेद उसने वह शाखा हैं प्रकट चारों।
बस अब उनसे भी हाथ अपना उठाये जिस० ॥
कहें विद्वान्ही को देव है यह कल्पना झूटी।
चलेगा कब तलक अनृत चलाये जिस० ॥ ५८८ ॥
मनुष्यों से पृथक् देवों का वर्णन वेद में आया।
बनावट बन नहीं सकती बनाये जिस० ॥
न खाते हैं न पीते हैं ये गुण अद्भुत है देवों में।
है विद्वानों में कौन ऐसा बताये जिस० ॥
न दीखें वे मनुष्यों को जो यज्ञादि में जाते हैं।
जो विद्वानों में हो ये गुण दिखाये जिस० ॥
अनेकों देह क्षणभर में करें हैं देवही धारण।
ये विद्वानों की शक्ति है ? बताये जिस ० ॥
निरुक्त और व्यास सूत्रों में है व्याख्या पूर्ण देवों की।
भ्रम अपना उनको पढ़कर अब मिटाये जिसका० ॥
नरक और स्वर्ग से लोकों को भी उसने नहीं माना ।
दिखाऊं शास्त्र में दोनों वह आये जिसका० ॥ ५९० ॥

असत् से चित्त को निशदिन हटाये जिसका० ।
सदा सत्य ग्रहण में मन लगाये जिसका० ॥
छली का छल प्रकट सबको सुनाये जिसका० ।
छुपाये तो सुयश अपना छुपाये जिसका० ॥
सदा तांबूल से मुखको रचाये जिसका० ।
दुशाले ओढ़ै सन्यासी कहाये जिसका० ॥
रजिस्त्री अपने पुस्तक पर कराये जिसका० ।
चतुर्गुण मूल्य रखकर धन कमाये जिसका० ॥
यजुः का भाष्य भी उसने किया प्रतिकूल शतपथ के ।
है उसकी व्याख्या मिथ्या मिलाये जिसका० ॥
लिखा सुख दुःख का भोगी भी उसने ईश्वर को हा! ।
अविद्या उसकी अब कोई मिटाये जिसका० ॥ ४४९ ॥
करेगा शुद्ध गुरु सेवक की गुप्तेन्द्रिय भला कैसे ।
वृथा प्रतिकूल शतपथ के बह गाये जिसका० ॥ ५०० ॥
भला रक्षा कहीं ईश्वर भी चाहै शूर से अपनी ।
हंसी वेद और ईश्वर की उड़ाये जिसका० ॥ ६३५ ॥
नहीं कोई प्रयत्न ऐसा जो तीनों काल में सुख दे ।
प्रगट यूं अज्ञता अपनी जताये जिसका० ॥ ६७९ ॥
लिखा है भाष्य में यजु के हंसी से मैं नहीं कहता ।
गधे उल्लू भी पाले और बढ़ाये जि० ॥८६२अ०२४ पृ१३२

लिखा बध नील गायों का प्रकट हिंसा की दी आज्ञा।
यजुःके भाष्य से इसको मिटाये जिसका० ॥ १३६३ ॥
लिखा है वैश्यको जिसने प्रकटही ऊंट की सदृश।
गुरू अपना उसे कोई बनाये जिसका० ॥ १४१२ ॥
भला आम्रादि वृक्षों को जो वज्रादि से काटेगा।
वह क्या फल इस से पायेगा बताये जिसका० ॥ १६१८ ॥
लिखी है भूप को उपमा जो उसने नीच शूकर की।
किसी राजा को अब जाकर सुनाये जिसका० ॥ १६८० ॥
लिखा घी दूध बकरे का श्रुति के अर्थ में देखो।
समंजस है कि असमंजस बताये जिस० ॥ अ० २१ पृ० ७४
लिखा है तृप्तिकारक जो फलों को बट के गुरु जी ने।
समान आम्रादि की प्रीति से खाये जिस० ॥ अ० २१ पृ० ८९
अजा बैल और मेढे से लिखा है भोग का करना।
समाधान इसका पबलिकको सुनाये जिस० अ० २१ पृ० ११५
जमाई की सदृश उसने जो विद्वानों को माना है।
न मानेगा कोई ऐसा मनाये जिस० ॥ अ० २७ पृ० ५३४
सदृश माता की सुखदाता लिखा है उस ने पत्नी को।
उचित है या कि अनुचित यह बताये जि० ॥ अ० २९ पृ० ७०१
मनाये वृद्धि सर्पों की कहो क्या इस से हित होगा।
जगत् को उसकी बुद्धीपर हंसाये जिस० ॥ अ० ३० पृ० ७८३

—:०:—

ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका

लिखी वेदों की उत्पत्ति अनादी भी उन्हें माना ।
छुपै यह अज्ञता कैसे छुपाये जिसका० ॥ पृ० ९ ॥
लिखी गत शेष वर्षों की जो गणना उसने सृष्टि के ।
कभी है वां करोरों की मिटाये जिसका० ॥ २३ । २४ ॥
भला कहीं ऊंट के भी दांत दोनो ओर होते हैं ।
वृथा प्रत्यक्ष के विपरीत गाये जिसका० ॥ १२४ ॥

पंचमहायज्ञ विधि मुद्रित सम्वत् १०३४

हृदय शिर कंठ नाभि प्राण इन्द्रिय किसने माने हैं ।
समझकर सोचकर कोई बताये जिसका० ॥ पृ० ७ ॥
बनाया वेद चारों में जो उसने मंत्र गायत्री ।
अथर्वण में हमें आकर दिखाये जिसका० ॥ पृ० २६ ॥

संस्कारविधि मुद्रित सवत् १०३३

कोई वेताल स्वर के गीत गाये जिसका० ।
युवा और बाल वृद्धों को हंसाये जिसका० ॥
जो भात और मांस को खाये वह बेटा बहुगुणी पाये ।
गुरु ये धर्म सिखलाये खिलाये जिसका० ॥ पृ० ११ ॥
लिखी हैं गर्भधारण में जो निंदित रात्रि आठ उसने ।
मनु के लेख से हमको गिनाये जिसका० ॥ १३ ॥
उदर में पुत्र हो मा के नव उसको वस्त्र पहिना के ।
हवा जंगल में लेजाके खिलाये जिसका० ॥ ४१ ॥

असंभव और संभव को भी हा जिसने न पहिचाना।
बस ऐसी बुद्धि पर आंसू बहाये जिसका० ॥
लिखा है अन्नप्राशन में भी उसने मांस खिलवाना।
खिलाये वृद्धि अन्नादि की पाये जिसका० ॥ ४२॥
जो उसने प्रार्थना रक्षा की औषध उतारे से की।
ये कम है मूर्त्तिपूजा से ? बताये जिसका० ॥ ४५॥
लिखे उपवास तीन उसने प्रकट उपनयन कर्त्ता को।
विरुद्ध(१) अपने लिखे के आप गाये जिसका०॥ पृ०५६॥
न हो घी आधमन भी जो तो मुरदे को नहीं फूंके।
उसे जंगल में छोड़ आये सड़ाये जिसका० ॥ पृ० १४१ ॥
मृतक की भस्म और अस्थी को डलवाये वह खेतों में।
ये है किस वेदकी आज्ञा बताये जिसका० ॥ पृ० १६० ॥

सत्यार्थ प्रकाश मुद्रित सन १८७५

सभा में आज विद्वानों की आये जिसका०।
गुरु के लेखको देखे दिखाये जिसका० ॥
वृथा उत्तर कोई झूंटे बनाये जिसका०।
छुपै है कब छपा पुस्तक छुपाये जिसका० ॥
लिखा है श्राद्ध मुरदों का सविस्तर तीन पृष्ठों पर।
लिखे को आप ही अपने मिटाये जिसका०।पृ०४२। ४७॥
लिखा है मांस से दोकाल करना होम भी उसने।

---

१ किसी का उपवास सत्य नहीं है। सत्यार्थ० १८८४ का पृष्ठ ४३३ ॥

घर अपना ऐसी खुशबू से बसाये जिसका० ॥ पृ० ४९ ॥
लिखा बलदेव की पत्नी जो उसने रोहिणी को हा।
ये उसकी अज्ञता सबको सुनाये जिसका० ॥ पृ० १०७ ॥
न अक्षीरा को दी जल तृण लिखा अन्याय यह कैसा।
जगत् को हा अनर्थ ऐसा सिखाये जिसका० ॥ पृ० १४८ ॥
न थी गंध उस में संन्यासी के गुण और कर्म की किञ्चित।
उसी के लेख से उसको हराये जि० ॥ पृ० १९८ से १६४ तक
अहिंसा त्याग भी मुक्ति का कारण उसने माना है।
बस अब मन अपना हिंसा में लगाये जि० ॥ पृ० १६९ ॥
लिखा वध गाय वृषभादि का जिसने ग्रंथ में अपने।
महर्षि उसको कलियुग में बताये जिसका० ॥ पृ० २०३ ॥

दयानन्द जीवन चरित्र दलपतराय अगरवी कृतसे

ज़रा जीवन चरित्र उसका मँगाये जिसका०।
हमारे लेखको उससे मिलाये जिसका० ॥
किया गोवध जिन्होंने और उसका मांस भी खाया।
उन्हीं से लेके सीधा फिर वह खाये जि० ॥ पृ० ३७। ३८ ॥
पकड़ कर जिसने मुरदे को छुरी से चीर डाला था।
उसै इस कर्म की पदवी दिलाये जिसका० ॥ पृ० ५७ ॥
उदर में सांडके घुसकर वह सोया था भला कैसे।
कहांपर मूर्त्ति है ऐसी दिखाये जिसका० ॥ पृ० ६० ॥
जो घेरा रीछने वनमें भगाया उसको सोंटे से।

कहानी ये भी अच्छी है सुनाये जिसका० ॥ पृ० ६१ ॥

आर्योद्देश्य रत्नमाला

गुरु ने रत्नमाला में लिखा है आर्य का लक्षण ।
किसी के कर्म गुण उससे मिलाये जिसका० ॥ पृ० ११ ॥
न हों गुण आर्य के जबतक बृथा है आर्य कहलाना ।
दरिद्री यूँ मृषा धनपति कहाये जिसका० ॥
परस्त्री पर पुरुषसंगम ही को व्यभिचार माना है ।
नियोग अब कहिये क्या ठहरा बताये जिसका० ॥ पृ० २० ॥
भला श्रीराम कृष्णादि की मूर्त्ति तो बृथा ठहरीं ।
ये क्या ? शिर उसकी फोटो को झुकाये जिसका० ॥
अशुद्धि सेकड़ों हमने नये मतकी निकाली हैं ।
छुपाने से नहीं छुपतीं छुपाये जिसका० ॥
सभी के शिष्ट पुरुषों को लिखे जिसने वचन खोटे ।
अब उसकी सभ्यता मिथ्या जताये जिसका० ॥
हमारे आक्षेपों का तो उत्तर ही नहीं कोई ।
नये गुल झूट लिख २ कर खिलाये जिसका० ॥
करें सब सत्यका निर्णय बिना हठ और दुराग्रह के ।
जो मेरी भूल हो मुझको बताये जिसका० ॥
लिखा जो कुछकि ऋषिमुनियोंने है वही धर्म की सीमा ।
विरुद्ध उनके अनृत कोई बढ़ाये जिसका० ॥
नये मतकी नई बातें हुई सब पर प्रकट सारी ।

वृथा ढोल अब कोई फूटे बजाये जिसका० ॥
सनातन धर्म की रक्षा करैगा ईश्वर निश्चय ।
जगन्नाथ अपना मन उससे लगाये जिसका जी चाहै ॥

जगन्नाथदासरचित नवीनमतसमीक्षा समाप्त.

—०—

पुस्तक मिलने का पता—
प० रामस्वरूपशर्म्मा
सनातनधर्म छापाखाना।
मुरादाबाद.